

# राष्ट्रिय संस्कृत संस्थानम्
नवदेहली

गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ ग्रन्थमाला

॥ २८ ॥

# मुद्राविमर्शः

सङ्कलनानुवादटिप्पणीभिरलङ्कृतः

**डॉ० प्रकाश पाण्डेयेन**



Rashtriya Sanskrit Sansthan

*( Under the auspices of the Ministry of Human Resources Development, Govt. of India )*

**New Delhi**

•

**Ganganatha Jha Kendriya Sanskrit Vidyapitha**

**TEXT SERIES**

•

*General Editor*

**Dr. G. C. Tripathi**

•

No. 28

# MUDRĀ-VIMARŚA

(A Collection of the definitions and description of Mudrās traditionaly used in the Tantric and Smārta rituals)

*Compiled and Annotated by*

**Dr. Prakash Pandey**




ALLAHABAD

1990

राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम्
( केन्द्रीयशिक्षामन्त्रालयस्याङ्गभूतम् )
देहली

—•—

गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्
प्रधानसम्पादकः
डॉ० गयाचरण त्रिपाठी

—•—

अष्टाविंशं प्रसूनम्

# मुद्राविमर्शः

(विविधस्मार्तागमपूजोपयुक्तानां मुद्राणां
हिन्दीव्याख्यानुयुक्तः संग्रहः)

•

स च

विविधेभ्यो ग्रन्थेभ्यः समाहृत्य
सुबोधाभिष्टिप्पणीभिरलङ्कृतः
डॉ० प्रकाश पाण्डेयेन

—•—

गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्
चन्द्रशेखर आजाद पार्क
प्रयागः—२
१९९० ई०

# मुद्राविमर्शः



ग्रन्थकर्त्ता संपादकश्च

**डॉ० प्रकाशपाण्डेयः**




श्रीगङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्

चन्द्रशेखर आज़ाद पार्क

प्रयाग–२११००२

१९९० ई०

प्रकाशकः
**डॉ० गयाचरण त्रिपाठी**
प्राचार्यः
**गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्**
चन्द्रशेखर आज़ाद पार्क
इलाहाबाद-२

•



•

मूल्यम्

•

मुद्रकः
**शाकुन्तल मुद्रणालयः**
३४, बलरामपुर हाउस
इलाहाबाद-२

## FOREWORD

It gives me a feeling of immense satisfaction to place in the hands of the lovers of Sanskrit Āgamas the present collection of the Mudrās or hand-gestures used mainly in the ritual of Pūjā. The *Mudrā Vimarśa* is a comprehensive collection of the definitions of the Mudrās culled from different sources, explained, annotated and illustrated by Dr. Prakash Pandey, a Research Officer of our Vidyapeetha. Dr. Pandey has tried to be as exhaustive as possible in the compilation and has tried to tap every possible source which he could lay his hands upon. It may be mentioned here that Dr. Pandey possesses special qualifications to author such a work in sofar as he hails from an illustrious family of the Arcakas of the Goddess Vindhyavāsinī at Vindhyāchala. Himself a Tantric practicer and well-versed in the ritual of the worship of Mother Goddess, he has got himself photographed displaying these Mudrās and has given these photographs at the end of this book.

Dr. Pandey had first prepared an exhaustive Hindi translation of the Sanskrit text. I, however, advised him not to give this lengthy translation in the book but, instead, embellish the book with short explanatory notes and give the translation only where it is indispensible. This has prevented the book from becoming unnecessarily bulky.

Human hands with their supple fingers very closely follow the thoughts and ideas of a person while he is expressing himself

through the language. They also play an important role in the speechless expressions of emotional outburts. It is, through the various formulations of fingers and hands that the human speech becomes better intelligible, the unmanifest is manifested, the abstract becomes concrete, the subtle turns into tangible and the transcendent starts touching the boundaries of immanence. Human hands are the most wonderful gift of God to the mankind, a privilege which other creatures on this earth are bereft of. It is impossible to think of the birth and the tremendous growth of human civilization without the creative hands of the early *homo erectus*.

Innumerable are the ways in which the hands can be put to use by the humans. They can almost replace the verbal language as anybody would concede who has seen a deaf and dumb 'talk' through his hands.

It was in India that the enormous expressiveness of human hands was properly recognised and put to artistic and ritualistic use already in ancient times. A cursory glance over the relevant portions of the Nāṭya Śāstra of Bharata would convince any of the vast artistic potential that lies virtually within the fists of human beings. There is hardly any situation, any worldly object, any idea, any emotion or any state of mind which cannot be properly expressed through a dextrous display of the positions of arms, fore-arms, hands and palms combined with a proper—though sometimes rather intricate—formulations of fingers. The Indian dance and drama bear full testimoney to it. It is impossible to conceive of the Indian performing arts without these Mudrās pregnant with deep meaning and a very-high degree of symbolism.

Mudrās in our religious ritual have their source in the same perennial cultural stream of India. These Mudrās in their shape or form, consequently, do not essentially deffer from the

Mudrās used in Indian dance and drama. Way back in 1979 I delivered a lecture in the Allahabad Museum in one of its Seminar called *Rūpasatra : An integrated Approach to the Motifs in Indian Arts* in which I tried to underline the essential unity in nature, character and form of the Mudrās used in Indian dance, drama and ritual.

With the Mudrās the devotee or the Sādhaka communicates with the Divine since the Mudrās have a language of their own. Mudrās also help him temporarily 'create' certain objects which are physically absent or cannot be brought into the sanctum for one or the other reason.

India exported its corpus of Mudrās along with their deep symbolism to South East Asia in the first millenium of Christian Era which came there as a part of the performing arts of dance, drama and theatre in the wake of the spread of Indian culture. They are deeply enshrined in the temple dances, the Rāmāyaṇa performances and the Hinduistic/Buddhistic Pūjā ritual of this region. In 1923 Prof. Terra Kleen wrote an illustrated work titled 'Mudrās in Bali' in which she gave pictorial depiction of the Mudrās used in the Hinduistic Pūjā ceremony. It is interesting to note that the Mudrās of Balinese Hindu priests are not completely identical in form, nature and number with the Mudrās used today in Hindu Tantric/Āgamic ritual of Pūjā. Balinese Priests display a number of Mudrās which are currently not in use in the Pūjā-ceremony in India. Since Hinduistic ritual was transferred to Java (and from there to Bali) probably between 6th-10th century from South India (or Kalinga ?), it may be worthwhile to take up a comparative study of the Pūjā Mudrās of the Hindu communities of these two countries and to try to explain them in the light of historical development.

A work like this is expected to rouse the interest of scholars, especially of comparative Religion and Indology for further study

of this fascinating subject. I congratulate my former pupil, and present colleague Dr. Prakash Pandey on having produced such a valuable and scholarly work and shower all my blessings upon him for his well-being so that he may be able to produce even more valuable works in the field of Tantra in future.

I know that the reproduction of the pictures leave much to be desired. I crave the indulgence of the reader for this shortcoming.

G. N. Jha K. S. Vidyapeetha
ALLAHABAD

**GAYA C. TRIPATHI**
*Principal*



# समर्पण

गौडकुलोद्भव-अपरिग्रहमूर्ति-

दीक्षागुरु-

पं० श्री रविप्रकाश ब्रह्मचारी जी

को

# प्रास्ताविक

## मुद्राएँ क्या हैं

भारतीय संस्कृति में यह शब्द अत्यधिक प्रचलित एवं प्रसिद्ध है। सांस्कृतिक अभिव्यक्तियों में अनेक ऐसे प्रकरण हैं; जहाँ इसका प्रयोग होता आया है। कला, स्थाप य, नृत्य, पूजा आदि वे सभी स्थल, जहाँ मानवाकृति में उसकी विशेष संवेदनाओं, भावों, विचारों को प्रकट करना हो, तथा ध्वन्यात्मक भाषा उन्हें प्रकट करने में अक्षम हो वहाँ मुद्राएँ उन्हें भलीभाँति व्यक्त करतीं हैं। स्वरूपतः मुद्रा हाथों की अंगुलियों द्वारा बनाए गए ऐसे संकेतों को कहा जाता है, जो देश, काल, भाषा, जाति आदि की सीमाओं को लाँघ कर सार्वभौम रूप से उन भावों, वस्तुओं, विचारों को व्यक्त करते हैं, जिन्हें मुद्रा-प्रदर्शक व्यक्त करना चाहता है। यदि मत्स्य मुद्रा का प्रदर्शन करते हुये नट, चित्रकार या नर्तक किसी अन्य भाषा का प्रयोग न करे तब भी संसार का प्रत्येक व्यक्ति जिसने कभी भी मछली देखी हो भली प्रकार से उस संकेत का अर्थ समझेगा। इस प्रकार अंगुलियों द्वारा निर्मित संकेत ऐसी मूक भाषा का कार्य करतीं हैं जो सर्वगम्य हो। ध्वन्यात्मक भाषा का प्रयोग न कर पाने वाले मूक एवं बधिर अपने विचारों को हाथों एवं चेहरे की भाषा से ही व्यक्त करते हैं।

इन तथ्यों से इस प्राक्कल्पना का भी पोषण होता है कि मुद्राएँ ही मानव-विचारविनिमय की प्रथम साधन रही होगीं। विकास के आद्यचरणों में जब

मनुष्य के पास अपने मनोभावों को व्यक्त करने के लिये सुव्यवस्थित ध्वनि संकेत या भाषा नहीं रही होगी तब वह अपनी आवश्यकताओं एवं विचारों को व्यक्त करने के लिये मुद्राओं का ही प्रयोग करता रहा होगा। भाषा के जन्म ने भी हस्तसंकेतों की उपयोगिता एवं सार्थकता को गौण न कर पायी। अपितु मुद्राएँ भाषा के काकूक्तियों एवं सूक्ष्म अभिव्यक्तियों के लिये उपकारिका बन गईं। आज भी वैचारिक आदान प्रदान में भाषा के साथ मुद्राओं का या हस्त-संकेतों का प्रयोग होता है तथा इससे भावों को सूक्ष्मता से ग्रहण करने में सुकरता होती है।

भारतीय सन्दर्भ में ये सर्वाधिक विकसित एवं सुव्यस्थित रूप में प्रयुक्त हुयीं हैं। कला, चित्र, शिल्प, स्थापत्य, नृत्य, नाट्य के अतिरिक्त इनका पृथक् एवं सर्वाधिक महत्त्वशाली स्वरूप योग एवं तन्त्र साधन-पद्धतियों में दृष्टिगोचर होता है। इन शास्त्रों ने हस्त संकेतों का अत्यन्त व्यापक उपयोग किया तथा इनकी उपयोगिता को शास्त्रीय रूप प्रदान किया। आदिमजनजातीय पूजाप्रणाली तन्त्रशास्त्र में सुरक्षित है। इसी कारण इस शास्त्र में आदिमानव द्वारा अतिप्राकृत शक्तियों के लिये भो प्रयुक्त होने वाली संकेतात्मिका मुद्राएँ अधिक महत्त्वशालिनी बनीं। सभी वैष्णवादि सम्प्रदायों की आगमिक पूजनपद्धति के प्रत्येक चरण में मुद्राओं का प्रयोग बताया गया है। इतना ही नहीं तन्त्रशास्त्रकारों ने मुद्राओं की अवधारणा को दार्शनिक रूप देते हुये उनका विस्तार एवं वर्गीकरण भी किया है।

तन्त्रों में प्रधानता है अङ्गुलिमुद्राओं की तथा अङ्गुलियों को शारदातिलक (२३।१०६ टीका) में पञ्चमहाभूत का प्रतीक बताया गया है। अङ्गुष्ठ आकाश का, तर्जनी वायु की, मध्यमा अग्नि की, अनामिका जल की तथा कनिष्ठा भूमि की भौतिक प्रतिकृति है। इन महाभूतों के सम्मेल से संसार की सभी वस्तुओं का सृजन होता है। अतः विश्व के सभी पदार्थों के समवायिकारण पञ्चभूतों की स्वरूपभूता अङ्गुलियों के परस्पर संघटन से निर्मित संकेत देवताओं में हर्ष उत्पन्न करता है तथा साधक इनके माध्यम से देवताओं का सामीप्य प्राप्त करता है।

योगिनी-तन्त्र (परशुराम-कल्प-सूत्र-खण्ड ४, सूत्र १ की व्याख्या में उद्धृत) में इनकी और भी सूक्ष्मतर व्याख्या की गई है। यथा—भगवती त्रिपुरसुन्दरी चित् रूपा हैं तथा वे ही 'मुद्रा' पदार्थ हैं। दूसरे शब्दों में मुद्रा से चित्‌तत्त्व का अभिव्यञ्जन होता है। त्रिपुरेश्वरी जब विश्व का उन्मीलन करने की इच्छा करती हैं तब उनका स्वरूप क्रियात्मक हो जाता है। इस क्रियात्मिका चित् के द्वारा विश्वचिकीर्षा काल में अनुमोदन एवं द्रावण नामक दो व्यापार किये जाते हैं। अनुमोदन का अर्थ है विश्व की उत्पत्ति एवं संवर्धन के प्रति अनुकूलता या अनुग्रह भाव। द्रावण का अर्थ

है महाप्रलयावस्था में चित् तत्त्व में विलीन, घनीभूत विश्व के घनत्व में विशरण का आपादन जिससे उसका पुनः सावयवप्रपञ्च के रूप में उन्मीलन हो सके। इस अनुमोदन एवं द्रावण व्यापार के कारण क्रियात्मिकाचित् ही 'मुद्रा' है।

इस प्रकार की व्याख्याएँ मुद्राओं के प्रति तन्त्र शास्त्रकारों के उदात्ततम भावों को व्यक्त करतीं हैं। तान्त्रिक अवधारणा है कि मुद्राएँ चेतना को प्रभावित करती हैं। जाग्रत् अवस्था में मनुष्य इनके प्रभाव का अनुभव करे न करे किन्तु उसके चित्त पर उसका प्रभाव अवश्य होता है। कादम्बरी (उत्तर भाग में चन्द्रापीड़ की हृदय गति रुक जाने पर शुकनास द्वारा तारापीड को कहे गये सान्त्वना वाक्यों) में कहे गये निम्न वाक्य में उक्त विश्वास का दर्शन होता है—

'मुद्रा बन्धाद् ध्यानाद्वा विषप्रसुप्तस्योत्थापने कीदृशी युक्तिः।' मुद्राओं के इस रहस्यात्मक प्रयोग पर विश्वास का समर्थन वर्षक्रियाकौमुदी (पृष्ट १५६) के इस श्लोक में भी प्राप्त होता है—

निर्विषोऽपि भवेत् क्षिप्रं यो जन्तुर्विषमूर्च्छितः।
चत्वारिंशत् समाख्याता मुद्रा श्रेष्ठा महर्घिका॥

योग में इनके रहस्यात्मक प्रभाव को अतिप्राचीन काल से स्वीकार किया गया है। इस शास्त्र में मुद्राएँ और भी अधिक विकसित हुयी हैं। योग की मुद्राओं का निर्माण अङ्गुलियों तक ही सीमित नहीं है। अपितु सम्पूर्ण शरीर के बाह्य एवं आन्तर अङ्गों द्वारा भी मुद्राओं का निर्माण किया जाता है। इसी कारण योग की मुद्राएँ अत्यन्त जटिल एवं दुरूह हैं। बिना किसी योग्य गुरु के इनका अभ्यास सम्भव नहीं होता। इन यौगिक मुद्राओं का प्रभाव शरीर, मन, चित्त पर पड़ता है। घेरण्डसंहिता (उपदेश ३) में २५ अत्यन्त जटिल एवं रहस्यमयी मुद्राओं का वर्णन है, जिनकी साधना करके साधक अनेक प्रकार की अलौकिक सिद्धियाँ दीर्घायुष्य तथा अनेक प्रकार की अविश्वसनीय शारीरिक क्षमताएँ प्राप्त कर सकता है। हठयोगप्रदीपिका (१।१६, ६), शिवसंहिता (१।२३।२४) आदि ग्रन्थों में भी इस प्रकार की रहस्यमयी मुद्राओं का वर्णन है।

साधनमाला में मानव अस्थियों के प्रतीक आभूषणों को 'मुद्रा' कहा गया है—

कण्ठिका रुचकं रत्नमेखलं भस्मसूत्रकम्।
षड् वै पारमिता एता मुद्रारूपेण योजिताः॥

आर्यमञ्जुश्रीमूलकल्प (पटल ३८) में १०८ मुद्राओं की सूची एवं उनके अर्थों का वर्णन है। ३५वें पटल में स्पष्ट निर्देश है कि इनके प्रयोग से सभी प्रकार के कर्मों में असन्दिग्ध सफलता प्राप्त होती है।

जैन सम्प्रदाय में भी मुद्राओं को अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है तथा इनके रहस्यमय प्रभाव को स्वीकार किया गया है।

इस प्रकार हिन्दूतन्त्र, योग, बौद्धतन्त्र, जैनतन्त्र सभी प्राचीन भारतीय साधना पद्धतियों में रहस्यमयी मुद्राएँ समान रूप से साधना के अङ्ग के रूप में प्रतिष्ठित थीं।

मुद्राओं का प्रामुख्येन प्रयोग शाक्त सम्प्रदाय में ही है, एवं मातृशक्तियों की उपासना प्रागैतिहासिक काल से ही सम्पूर्ण विश्व में मुख्यतः भारत में होती आरही है। मातृशक्तियों की उपासना परम्परा में ही मूलतः मुद्राओं का प्रचलन स्वीकृत हुआ था। उत्तरवैदिककालिक सांस्कृतिकविनिमयकाल में शक्तिपूजा परम्परा ने भारत की अन्य सभी धार्मिक परम्पराओं पर बहुत गम्भीर प्रभाव डाला। फलतः शैव, गाणपत्य, सौर, वैष्णव, बौद्ध, जैन, हठयोग आदि अनेक धार्मिक सिद्धान्तों ने न्यास आदि के साथ ही मुद्राओं का प्रयोग भी अपनी धार्मिक क्रियाओं का अङ्ग बनाया।

## हस्ताभिनय एवं पूजन मुद्राएँ

कहा गया है कि आदि काल में हस्त मुद्राएँ सामान्य रूप से अभिव्यक्ति या विचार विनिमय की साधन थीं। किन्तु आगे चल कर इनका सर्वाधिक प्रगाढ़ सम्बन्ध पूजा एवं नृत्य या नाट्य के साथ देखा जाता हैं। यह भी कहा जा सकता है कि बिना किसी मुद्रा के कोई भी पूजन, नृत्य अथवा नाट्य किया ही नहीं जा सकता। सभी प्रकार के धार्मिक सम्प्रदाय एवं नाट्य-नृत्य विधाएँ किसी भी अभिव्यक्ति के लिये विशेष प्रकार की मुद्रा का ही प्रयोग करतीं हैं। ऐसा नहीं है कि किसी एक वस्तु के लिए सम्प्रदाय भेद से या वैदिक अवैदिक भेद से, प्रान्त भेद से अनेक प्रकार की मुद्राओं का प्रयोग होता हो। यद्यपि यह सम्भव है कि एक मुद्रा कई वस्तुओं का अभिव्यञ्जन करे। अतः निश्चित रूप से लोक में प्रत्येक मुद्रा द्वारा व्यक्त होने वाला अर्थ अत्यन्त प्राचीन काल से प्रसिद्ध था। ईसापूर्व प्रथम सहस्राब्दी में शिलाली, कृशाश्व, भरत आदि ने नाट्य-नृत्य के लिए तथा योग एवं तन्त्र के ऋषियों ने पूजन के लिये इन मुद्राओं का शास्त्रीयकरण एवं वर्गीकरण किया।

नाट्यशास्त्र के नवम अध्याय में वर्णित हस्ताभिनय को पाण्डुरङ्ग वामन काणे पूजन मुद्राओं का पूर्वरूप होने की सम्भावना व्यक्त करते हैं (देखिये : धर्मशास्त्र का

इतिहास भाग ५ पृष्ठ ६८)। विष्णुधर्मोत्तर (भाग ३ अध्याय ३२; ३३) में 'नृत्त हस्त' नाम से जिन मुद्राओं का वर्णन किया गया गया है। वे सभी मुद्राएँ पूजन में प्रयुक्त होती हैं। कहीं कहीं उनके देवताओं का भी उल्लेख किया गया है।

ये तथ्य पूजन मुद्राओं एवं नृत्य या नाट्य मुद्राओं में घनिष्ठ सम्बन्ध के होने का संकेत देते हैं। किन्तु पूजन मुद्राओं के नृत्तमुद्राजन्यता की संपुष्टि नहीं करते।

## पूजा की नृत्तात्मकता

मुद्राओं का पूजन में प्रयोग किस प्रकार अपरिहार्य अङ्ग के रूप में स्वीकृत हुआ होगा ? ऐतिहासिक दृष्टि से इस प्रश्न के समाधान हेतु प्राच्य विद्या के उत्कृष्ट विद्वान् डॉ० गयाचरण त्रिपाठी जी द्वारा दी गयी व्याख्या अत्यधिक मूल्यवान् है। उनके अनुसार मानव अनुभूतियों की अभिव्यक्ति का सशक्त माध्यम सदा से गतिशीलता रही है। देव प्रत्यय के उद्भवकाल में प्रथमतः मनुष्य उनके प्रति श्रद्धाभाव का प्रदर्शन आनन्दमय गत्यात्मकता से ही करता था। प्रारम्भिक सभ्य मानव इन अतिप्राकृत प्रकृतिनियन्ता चैतन्यों के प्रति श्रद्धाप्रदर्शन अत्यन्त उल्लासपूर्ण वातावरण में सामूहिक रूप से इकट्ठे हो कर करते थे। इस उल्लास पूर्ण श्रद्धा प्रदर्शन की गत्यात्मक चेष्टाओं ने ही नृत्य एवं पूजा दोनों को जन्म दिया। अनिर्ज्ञात-काल से ही सम्पूर्ण विश्व के आदिम जनजातियों में नृत्यविधा धार्मिक कृत्यों के पर्याय के रूप में प्रतिष्ठित थी। इस कला से न मात्र आनन्दाभूति का अभिव्यञ्जन अपितु जीवन के उच्चावच की अभिव्यक्ति, शस्योत्पादन के कारण उल्लास प्रदर्शन, आतुरों की आत्मशान्ति, तथा रोगों का उपचार भी किया जाता था। ऐसा विश्वास था कि धार्मिक नृत्य की भङ्गिमाएँ सदात्माओं को आकृष्ट करती हैं तथा दुरात्माओं को दूर भगाती हैं। सी. सैम्स अपनी पुस्तक 'वर्ल्ड हिस्ट्री आफ द डॉन्स' के प्रथम अध्याय में ही लिखते हैं कि नृत्य की उदात्तता से मनुष्य इस लोक से लोकान्तर के बीच एक भावात्मक सेतु का निर्माण करता है। नृत्य के माध्यम से मानव आत्मा दुरात्माओं एवं ईश्वर तत्त्व से सम्बन्ध स्थापित कर लेती है। यह कला हमारे लक्ष्यों के नियन्ता अतिमानवीय शक्तियों के प्रति अङ्ग-भाव का आपादन करने वाली चेतनात्मक चेष्टाओं का विकास करती है। नृत्य एक याज्ञिक क्रिया, आकर्षक प्रार्थना, तथा अलौकिक दृश्य है।

इस प्रकार के अनेक प्रमाण या व्याख्याएँ प्राप्त है, जिनके आधार पर यह ज्ञात होता है कि पूजन का प्रथम रूप सामूहिक नृत्य एवं आङ्गिकभावों का प्रदर्शन था। प्राचीन रोम, यूनान आदि देशों में नृत्य केवल धार्मिक पूजन के अङ्ग के रूप

में किये जाते थे। नृत्त के द्वारा देवाराधन करने पर सम्पूर्ण कामनाओं की पूर्ति होती है ऐसा वचन विष्णुधर्मोत्तर (३।३४।२९) में प्राप्त होता है—

देवताराधनं कुर्याद्यस्तु नृत्तेन धर्मवित् ।
स सर्वकामानाप्नोति मोक्षोपायं च विन्दति ॥

कालान्तर में नृत्य या नाट्य लोकरञ्जन के उत्तम माध्यम के रूप में विकसित होने लगा। उसकी सीमा धार्मिक क्रिया तक ही सीमित नहीं रही। इधर पूजन प्रक्रिया अधिक सूक्ष्म अनेकों अङ्गों वाली होने लगी। पूजा सामूहिक से व्यक्तिगत होने लगी। अतः नाट्शास्त्र एवं तन्त्रशास्त्र का विकास होना आरम्भ हुआ। पूजात्मक-नृत्य से पूजा एवं नृत्य के अलगाव की यह प्रक्रिया अत्यन्त धीमी रही होगी। अनेकों सहस्त्राब्दिओं के बाद उनका पृथक्-पृथक् शास्त्रीय रूप प्रकट हुआ। इसी प्रक्रिया में नाट्यशास्त्र एवं तन्त्रशास्त्र ने अनादिकाल से स्वीकृत एवं प्रतिष्ठित हस्तसंकेतों को अपनी-अपनी आवश्यकताओं के अनुसार परिष्कृत एवं विकसित किया। जिन्हे आज पूजन के प्रसंग में मुद्रा एवं नृत्य या नाट्य के प्रसंग में हस्ताभिनय की संज्ञा दी जाती है। भरत नाट्यशास्त्र, अभिनयदर्पण, विष्णुधर्मोत्तर आदि में वर्णित हस्ताभिनयों की तुलना तान्त्रिक मुद्राओं से करने पर भी उपर्युक्त कथन की पुष्टि होती है।

सामान्य उपचार मुद्राओं के प्रयोग का उद्देश्य एवं प्रक्रिया दोनों में लगभग एक ही है। नाट्याभिनय सामाजिकों के विनोद के लिये होता है, मुद्राएँ देवताओं के हर्ष के लिये होती हैं। अभिनेता हस्ताभिनय द्वारा तत्तत् भावों, परिस्थितियों एवं वस्तुओं का मुद्रण या अभिकल्पन सामाजिक के लिये करता है, उपासक भी सामान्य मुद्राओं से देवता के लिये वस्त्र, शस्त्र, वाहन, स्वरूप, भाव आदि का अभिकल्पन करता है। अभिनयपोष्य रस की स्थिति अभिनेता में नहीं होती अपितु सामाजिक या भावक में होती है जिसके प्रति अभिनय संकेतों का समर्पण होता है उसी में आनन्द या रस की स्थिति होती है। तान्त्रिक पूजन में भी मुद्रायें सम्मुख विराजमान इष्ट को समर्पित की जातीं हैं। अतः देवताओं के लिये मुद्राओं का प्रीति-कारिणी होना स्वाभाविक है।

इस प्रकार एक ही विधा विकास की प्रक्रिया में दो धाराओं में बँटी, यद्यपि दोनों का मूल उपजीव्य एक ही थी तथा वह थी भाव संप्रेषण की गत्यात्मक चेष्टा।

श्रद्धेय गुरुदेव डॉ० गयाचरण त्रिपाठी जी के उक्त सिद्धान्त से मुद्राओं एवं

पूजन के सम्बन्ध के विषय में ऐतिहासिक दृष्टि की तर्क सम्मत व्याख्या प्राप्त होती है।

तन्त्र साधना ने जब तन्त्रयोग को विकसित किया तब शारीरिक क्रियाओं का महत्त्व और अधिक बढ़ा तथा एकाग्रता की आवश्यकता पर अधिक बल दिया जाने लगा। अनेक जटिल एवं रहस्यमयी क्रियाओं का संग्रह तन्त्रोपासना में होने लगा। इस स्थिति में पूजा का सामूहिक से व्यक्तिगत, गोप्य एवं रहस्यमयी होना स्वाभाविक हो गया था। पूजन के व्यक्तिगत होने के साथ-साथ साधना की क्रियाओं में योग की रहस्यमयी क्रियाओं का भी प्रभाव बढ़ा जिनमें मुद्राएँ प्रधान थीं। तब तान्त्रिक मुद्राओं का सार्वजनिक प्रदर्शन निषिद्ध कर दिया गया—

प्रयोक्तव्या च रहसि न बहिर्जनसंसदि।
मन्त्रमण्डलमुद्राणां गुप्तिरेषा सनातनी॥

(पाद्म संहिता, भाग २, मुद्राप्रकरण, श्लोक-२)

## मुद्रा पदार्थ : तान्त्रिक परम्परा में

मुद्रा शब्द चिन्ह या प्रत्ययकारिणी अर्थ में अत्यन्त प्राचीन संस्कृत में होता था। ऋग्वेद में 'लोपामुद्रा' शब्द इस तथ्य की पुष्टि करता है। व्यक्तिवाचक संज्ञा में वही शब्द प्रयुक्त होते हैं जो लोक में अत्यन्त प्रचलित एवं प्रसिद्ध हों। किन्तु अथर्ववेद (१८।३।१९) में 'मुद्र' शब्द हर्ष वाचक है।

तन्त्रों ने सम्भवतः 'चिह्न' एवं 'हर्ष' दोनों प्रकार के अर्थों को स्वीकार करते हुये अपनी मान्यताओं के अनुरूप इस शब्द के निर्वचन किये हैं। कुछ तान्त्रिक निर्वचन प्रस्तुत हैं—

मुदं कुर्वन्ति देवानां मनांसि द्रावयन्ति च।
तस्मान्मुद्रा समाख्याता दर्शितव्या कुलेश्वरि॥

(कुलार्णव १७।५७)

अंगुली रचना भेदो मुद्रा यस्मात् प्रदर्शिता।
हिंसकानामशेषाणां मुदं द्रावयति क्षणात्॥
ततो मुद्रा निरसनं तेषां तस्या प्रयोजनम्।
प्रीणनं चापि देवानां कर्मणा सापि दर्शिता॥

(पाद्म संहिता भाग, २ २२।२-३)

मुदं राति ददातीति मुद्रेति निर्वचनम् ।

(शारदा तिलक २३।१०६ टीका)

मुदं रातीति मुद्रा स्याद्येनैका मुष्टिरेव तु ।
स्वल्प भेदात् कोपहर्षौ प्राणिनां जनयत्यतः ॥
तेनैव सर्वदेवानां मुद्रा हर्षप्रदा मता ।

(शारदा तिलक २३।१०६ टीका)

उक्त निर्वचनों में मुद्रा शब्द की व्युत्पत्ति के लिये तन्त्रकारों ने मुद्+द्रा, मुद्+रा धातुओं की कल्पना की है। स्पष्ट है कि निर्वचनकर्ताओं ने शब्द के मूल अर्थ का निर्वचन न करके जिस अर्थ में वह शब्द प्रचलित है उसी के अनुसार उसका निर्वचन किया है। इसी प्रकार के अनेक निर्वचन तन्त्रों में प्राप्त होते हैं जो उसके तान्त्रिक अर्थ की व्याख्या करते हैं।

## मुद्राओं के प्रयोग का काल

तान्त्रिक पूजन के प्रत्येक चरण में मन्त्र एवं मुद्रा का प्रयोग होता है। तन्त्रों ने मुद्राओं के स्वरूप तथा प्रयोग की आवश्यकता के अनुसार सामान्य अवसरों का उल्लेख किया है—

अर्चने जपकाले च ध्याने काम्ये च कर्मणि ।
स्नाने चावाहने शंखे प्रतिष्ठायां च रक्षणे ॥
नैवेद्ये च तथान्यत्र तत्तत्कल्पप्रकाशिते ।
स्थाने मुद्राः प्रद्रष्टव्याः सर्वलक्षणलक्षिताः ॥

( परशुरामकल्पसूत्र, मुद्रा प्रकीर्णम् )

इनके अतिरिक्त पवित्रीकरण, रक्षण, न्यास, प्रार्थना, पूजार्पण, द्रव्यग्रहण आदि अनेक स्थलों पर मुद्राओं का प्रदर्शन पूजा की पूर्णता के लिये अपरिहार्य है।

## मुद्राओं के देवता

तान्त्रिक पद्धति में ग्रहों के अतिरिक्त सभी जनजातीय देवताओं को पञ्चदेवों में किसी न किसी का अंश माना गया है। वे पञ्चदेव हैं विष्णु, शिव, शक्ति, सूर्य,

गणेश। इन सभी देवताओं के स्वरूप, स्वभाव एवं परिवार को ध्यान में रखते हुये मुद्राओं का वर्गीकरण किया गया है। प्रत्येक देवता के पूजन के लिये कुछ विशेष मुद्राओं का उल्लेख तन्त्रों ने किया है। जैसे—

एकोनविंशतिर्मुद्रा विष्णोरुक्ता मनीषिभिः।
शंख-चक्र-गदा-पद्म्-वेणुश्रीवत्सकौस्तुभाः ॥
वनमाला तथा ज्ञानमुद्राबिल्वाह्वया तथा।
गरुडाख्या पराविष्णोर्मुद्रा सन्तोषवर्धिनी ॥
नारसिंही च वाराही हयग्रीवी धनुस्तथा।
बाणमुद्रा परशुर्जगन्मोहनिका च सा ॥
काममुद्रा पराख्याता शिवस्य दशमुद्रिकाः।
लिंगयोनित्रिशूलाख्या मालेऽष्टाभिर्मृगात्मिकाः ॥
खट्वाङ्गं च कपालाख्या डमरुः शिवतोषिका।
सूर्यस्यैकैव पद्माख्या सप्तमुद्रा गणेशितुः ॥
दन्तपाशाङ्कुशा विघ्नपरशुर्लड्डुकसंज्ञकाः।
बीजपूराह्वयामुद्रा विज्ञेयाविघ्नपूजने ॥
पाशाङ्कुशवराभीतिखड्गचर्मधनुश्शराः ।
मौशली मुद्रिका चैव दौर्गीमुद्राः शक्तेः प्रियङ्कराः ॥
लक्ष्मीमुद्रार्चने लक्ष्म्या वाग्वादिन्यास्तु पूजने।
मत्स्यमुद्रा च कूर्माख्या लेलिहामुण्डसंज्ञिका ॥
महायोनिरिति ख्याता सर्वसिद्धि समृद्धिदा।
शक्त्यर्चने महायोनिः श्यामादौ मुण्डसंज्ञका ॥
मत्स्यकूर्मलेलिहाख्या सर्वसाधारणी मता।
दशमुद्राश्च विज्ञेयास्त्रिपुरायाः प्रपूजने ॥
सर्वसंक्षोभद्रावणाकर्षवश्योन्मादमहाङ्कुशाः ।
खेचरीबीजयोन्याख्या त्रिखण्डापरिकीर्तिता ॥
श्रीगोपालार्चने वेणुर्नृहरेर्नारसिंहिका ।
वराहस्य च पूजायां वराहाख्यां प्रदर्शयेत् ॥
रामार्चने धनुर्बाणमुद्रे पर्शुस्तथार्चने।
पर्शुरामस्य विज्ञेया तथा परशुमुद्रिका।

(मन्त्रमहार्णव, तरङ्ग २)

इनमें से कई मुद्राएँ एक से अधिक कर्म में प्रयुक्त होती है। जैसे—वाराही मुद्रा, शूकरी या कस्तूरी नाम से हवन कर्म में भी प्रयुक्त होती है मत्स्य मुद्रा पूजन द्रव्यों के संस्कार में, भग मुद्रा लक्ष्मी, सरस्वती एवं शिव तीनों के लिये प्रयुक्त होती है, आदि।

## मुद्राओं की संख्या

किसी भी ग्रन्थ ने मुद्राओं की संख्या अपने सम्प्रदाय एवं आवश्यकता के अनुसार ही बताई है। ब्रह्माण्ड पुराण (४।४२।१-१८) त्रिपुरा की १० मुद्राओं का उल्लेख किया है। इसी प्रकार नारदीय पुराण (२।५७।५५-५६) विष्णु की ८, कालिका पुराण (अध्या० ६६) सभी देवताओं एवं ग्रहों के लिये ५३, वीर मित्रोदय (पूजा प्रकाश) में ३२ मुद्राओं का वर्णन है। देवी भागवत (११।१६।८८-१०२) गायत्री की २४ मुद्राओं का उल्लेख है उनके लक्षण वीरमित्रोदय (आह्निक प्रकाश) में प्राप्त होते हैं। मेरुतन्त्र (मुद्रा प्रकाश) विभिन्न देवताओं के १५० से अधिक मुद्राओं का वर्णन करता है। विष्णुधर्मोत्तरपुराण (अध्या० ३२ एवं ३३) में ७४ रहस्य मुद्राओं का तथा १२६ अन्य सामान्य मुद्राओं का वर्णन प्राप्त होता है।

इन ग्रन्थों एवं इसी प्रकार के अन्य ग्रन्थों में परिगणित मुद्राओं में से अनेक सभी में सामान्य होतीं हैं तथा कुछ नवीन मुद्राएँ सभी में प्राप्त होती हैं।

हस्त संकेतों एवं शारीरिक क्रियाओं के स्वरूप अगणित हो सकते हैं। अतः मुद्राओं की संख्या के विषय में इदन्तया कह पाना कठिन है। कुछ संग्रह ग्रन्थों जैसे आनन्दाश्रमग्रन्थावली से प्रकाशित मुद्रा प्रकार, 'तान्त्रिक टेक्स्ट' भाग १ में प्रकाशित मुद्रानिघन्टु आदि में सामान्यतः पूजन में प्रयुक्त होने वाली मुद्राओं के लक्षणों का संग्रह प्राप्त होता है। इन संग्रहों में भी अनेक सर्वदेव साधारणी मुद्राओं, ग्रहों के पूजन में प्रयुक्त होने वाली मुद्राओं के लक्षणों का अभाव है।

पूजन में मुद्राओं की अपरिहार्यता एवं आवश्यक मुद्राओं के एकत्र संग्रह के अभाव का अनुभव बहुत काल से किया जाता रहा है। विशेषतः राष्ट्र भाषा में मुद्राओं के रचना प्रकार को स्पष्ट कर सकने वाले ग्रन्थ के अभाव ने प्रस्तुत मुद्रा विमर्श को जन्म दिया।

## कार्तज्ञ्यार्पण

'मुद्रा विमर्श' हेतु सामग्री संकलन करते समय 'मुद्रा' की अवधारणा, अर्थ, इतिहास आदि के विषय में अनेक जिज्ञासाएँ मन में उत्पन्न हुयीं। उन्हें लेखक ने परमश्रद्धेय गुरुदेव एवं भारतीय वाङ्मय के अप्रतिम विद्वान् एवं मौलिक चिन्तक डॉ० गयाचरण त्रिपाठी जी के श्री चरणों में बैठ कर शान्त की। उनके द्वारा प्रदत्त अत्यन्त गम्भीर एवं उच्चस्तरीय सामग्री का अत्यल्प अंश कलेवर के विस्तार भय से भूमिका में यथास्थान दिया गया है। मुद्राओं का छायाचित्राङ्कन समय एव बहुव्यय साध्य था। किन्तु इस कार्य को अतिव्यस्तता में भी उन्होंने अपने सहज कृपालु स्वभाव के कारण स्वयं सम्पन्न किया। शब्द इनके प्रति कार्तज्ञ प्रदर्शित करने में असमर्थ हैं। इनके चरणों में लेखक की भक्तिभरित प्रणामाञ्जलि अर्पित है। इसी सातत्य में लेखक अपने दीक्षा गुरु तन्त्रसाधना के अनुभवी योगी परापारमेश्वरी कला के नित्य उपासक एवं विद्वान् राजस्थान के गौरव को अपने जन्म, त्यागवृत्ति एवं साधना से द्विगुणित करने वाले पं० रविप्रकाश (त्रिपाठी) ब्रह्मचारी (महाराज) जी के श्री चरणों की वन्दना करता है, जिनकी कृपा से मुद्रानिर्माण की विधि का ज्ञान कर सका।

प्रस्तुत 'मुद्राविमर्श' के सम्पादन के लिये विद्यापीठ के वरिष्ठ प्रवाचक डॉ० किशोरनाथ झा ने लेखक को उत्साहित किया तथा मूल्यवान् सामग्री भी उपलब्ध कराई इसके लिये लेखक डॉ० झा जी के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करता है।

लेखक अत्यन्त आभारी है राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान के निदेशक महोदय, गङ्गानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ प्रशासन एवं संस्थान के शैक्षिक परिषद् के प्रत्येक विद्वान् के प्रति जिन्होंने इस पुस्तक को अपने उत्कृष्ट प्रकाशनों की शृंखला में स्थान पाने योग्य माना तथा इसके लिये प्राशासनिक एवं वित्तीय सुविधा प्रदान की।

वेद विभागाध्यक्ष, ममतामयी विदुषी डॉ० माया मालवीय के मूल्यवान् परामर्श, ज्येष्ठ भ्राता एवं साधक पं० आनन्द निधि पाण्डेय द्वारा प्रदत्त पुस्तकीय सहायता एवं परामर्श के लिये लेखक अधमर्णता ज्ञापित करता है।

पुस्तकालय परिवार के सदस्यों एवं मित्र एवं सहकर्मी डॉ० सत्यव्रत त्रिपाठी के प्रति हार्दिक आभार पूर्वक धन्यवाद है जो यथावसर पुस्तकीय सुविधा प्रदान करते रहे।

शाकुन्तल मुद्रणालय के कर्मचारियों एवं संचालक श्री उपेन्द्र त्रिपाठी को साधुवाद एवं धन्यवाद आवश्यक है जिनके परिश्रम से पुस्तक एवं चित्रों का सुन्दर मुद्रण हुआ।

अल्पज्ञत्व मनुष्य का स्वरूपलक्षण है। अतः मानव निष्पादित कार्यों का त्रुटि पूर्ण होना स्वाभाविक है। अतः इस पुस्तक की त्रुटिओं एवं अभावों की ओर विद्वानों एवं सुधीजनों के अवधान की अभ्यर्थना है। जिससे अग्रिम संस्करण उन अभावों एवं त्रुटिओं से मुक्त हो।

**प्रकाश पाण्डेय**

॥ करोतु श्रीविन्ध्यनिवासिनी शुभम् ॥

# मुद्रा-विमर्शः

—०—

## १ अक्षमाला[1]

अङ्गुष्ठतर्जन्यग्रेषु ग्रथयित्वाङ्गुलित्रयम् ॥
प्रसारयेदक्षमालामुद्रेयं परिकीर्तिता ॥

(मन्त्रमहार्णव तरङ्ग २; तन्त्रसार परि॰ ५, मुद्राप्रकरण)

## २ अग्नि

संकोच्य करजं मध्ये हस्तयोरुभयोरपि ।
प्रसृताङ्गुष्ठमुत्तानं योज्या मुद्रा हुताशने ॥

(विष्णुधर्मोत्तर पुराण ३३।२४-२५)

## ३ अघोर[2]

करसंपुटकं कृत्वा वामानामां तु कारयेत् ।
दक्षिणे मध्यमाकुञ्च्य अङ्गुष्ठौ कुञ्चयेत्तथा ॥
शूलाकारं ततः कृत्वा हृदयं परिवर्तयेत् ।
अघोरस्य स्मृतामुद्रा सर्वविघ्नविनाशिनी ॥

(विष्णुधर्मोत्तर पुराण ३३।५७-५९)

---

१. इस मुद्रा का प्रयोग शिव एवं सरस्वती के पूजन में किया जाता है।

उक्त श्लोक में 'तर्जन्यग्रेषु' पद में 'तु' घटित पाठ अधिक समीचीन प्रतीत होता है। 'तर्जन्यग्रे तु' ऐसा पाठ सरलतया अर्थ बोध कराता है।

दाहिने हाथ के अङ्गुष्ठ एवं तर्जनी के अग्रभाग को परस्पर मिलाकर शेष तीन अङ्गुलियों को फैला देना चाहिये। हाथ को मोड़ कर हृदय के पास रखना चाहिये।

२. दोनों हाथो को पुटाकार करें। बायीं अनामिका को करतल की ओर मोड़ें तथा

४ **अङ्कुश**[1]

१. दक्षमुष्टिं विधायाथ तर्जन्यङ्कुशरूपिणीम् ।
अङ्कुशाख्या महामुद्रा त्रैलोक्यकर्षणक्षमा ॥
(श्यामारहस्य, परिच्छेद ३ धृत ज्ञानार्णव)

२ क. अङ्कुशाख्या भवेन्मुद्रा पृष्ठेऽनामाकनिष्ठया ।
अङ्गुष्ठे तर्जनी वक्रा सरला चापि मध्यमा ॥
(मेरुतन्त्र ८।३)

ख. ऋज्वीं च मध्यमां कृत्वा तर्जनीं मध्यपर्वणि ।
संयोज्याकुञ्चयेत् किञ्चिन् मुद्रैषाङ्कुशसंज्ञिका ॥
(तन्त्रसार, परि० ५ मुद्राप्रकरण)

५ **अङ्ग**[2]

ऊर्ध्वीकृत्य तथाङ्गुष्ठं करस्य दक्षिणस्य तु ।
कृत्वा मध्यां तदङ्गुष्ठं वाममुष्टिं तथोर्ध्वतः ॥
ऊर्ध्वाङ्गुष्ठां तथा कुर्यादङ्गमुद्रा प्रकीर्तिता ।
(कालिकापुराण ६६।६७-६८)

---

दाहिनी मध्यमा एवं अङ्गुष्ठों को उसी प्रकार मोड़ें । सभी को मिलाकर शूल के आकार का बनाकर हृदय की ओर मोड़कर प्रदर्शित करें । उक्त उद्धरण में 'वामानामां' पाठ चिन्त्य है । यदि 'वामेऽनामां' पाठ किया जाय तो सम्भवतः अधिक स्पष्टार्थक होगा ।

इस अघोर मुद्रा का प्रयोग विघ्नोत्सारण में होता है ।

१. अङ्कुश के दो प्रकार उपलब्ध होते हैं—

(१) तर्जनी के अतिरिक्त अन्य अङ्गुलियों से मुट्ठी बाँधकर तर्जनी को ऊर्ध्वमुख सीधा रखना चाहिये; पुनः तर्जनी को मध्यपर्व से मोड़कर अङ्कुश की भाँति बना कर प्रदर्शित करना चाहिये ।

(२) दाहिने हाथ की अनामिका एवं कनिष्ठा को मोड़ कर करतल से सम्पृक्त करके; उनके ऊपर अङ्गुष्ठ को स्थापित करना चाहिये । मध्यमा को ऊर्ध्व मुख सीधा रखते हुये तर्जनी को पूर्ववत् मध्यपर्व से मोड़ना चाहिये ।

यह मुद्रा सर्वदेवसाधारणी है । द्रव्य शुद्धि के अवसर पर इसका प्रयोग होता है ।

२. दाहिने अङ्गुष्ठ को ऊर्ध्वमुख सीधा रखते हुये मुट्ठी बाँधना चाहिये, उसके ऊपर

६

## अङ्गन्यास[1]

अङ्गन्यासस्य या मुद्रास्तासां लक्षणमुच्यते ।
ऋजवो हस्तशाखाश्च हृदये च शिरस्यथ ॥
तर्जनीमध्यमाङ्गुष्ठमधोमुष्टिशिखां तथा ।
करद्वंद्वाङ्गुलीः सर्वाः कवचे स्युः प्रमोदिकाः ॥
नाराचमुद्रिका मध्ये तर्जनीध्वनिरीरिता ।
विष्वक्सेने स्मृता मुद्रा नेत्रयोर्मध्यतर्जनी ॥
नेत्रत्रयं यत्र भवेदनामामध्यतर्जनी ।

(मन्त्रमहार्णव, तरङ्ग २)

---

उसी प्रकार बायें हाथ की भी ऊर्ध्वाङ्गुष्ठ मुट्ठी बाँध कर स्थापित करना चाहिये तथा देवता के सम्मुख प्रदर्शित करना चाहिये ।

यह वैष्णवी मुद्रा है । विष्णु के पूजा में सकलीकरण के अवसर पर इसका प्रयोग होता है ।

१. ये मुद्रायें अत्यन्त प्रसिद्ध एवं सर्वदेव-साधारणी हैं । इसका स्वरूप क्रमशः इस प्रकार है—

(१) दाहिने हाथ की सभी अङ्गुलियों के अग्रभाग को परस्पर संयुक्त करके हृदय का स्पर्श करना चाहिये ।

(२) दाहिनी तर्जनी एवं मध्यमा के अग्रपर्व से ललाट का स्पर्श करना चाहिये ।

(३) दाहिने हाथ को मुष्टिबद्ध करके अङ्गुष्ठ को अधोमुख सीधा करके शिखा का स्पर्श करना चाहिये ।

(४) दोनों हाथों की सभी अङ्गुलियों से, दाहिने हाँथ से बाँयें तथा बाँयें हाथ से दाहिने, कन्धे का स्पर्श करना चाहिये ।

(५) दाहिनी तर्जनी को शिर के चारों तरफ घुमाकर वामकरतलमध्य में पटकना चाहिये । सम्प्रदायभेद से तर्जनी एवं मध्यमा, दो अङ्गुलियों से ध्वनि करने का भी प्रचलन है ।

(६) दोनों नेत्रों के मध्य भाग का मध्यमा एवं तर्जनी द्वारा स्पर्श करना चाहिये । यह मुद्रा शक्ति के अतिरिक्त अन्य सभी देवताओं के न्यास काल में प्रयुक्त होगी । शक्ति (अथवा अन्य त्रिनेत्र देवता यथा शिव) के न्यास काल में तर्जनी एवं अनामिका द्वारा दोनों नेत्र तथा मध्यमा द्वारा भ्रूमध्य का स्पर्श करना चाहिये ।

## ७ अङ्गुलिन्यास[1]

अङ्गुलिन्यासमुद्रास्तु पञ्चाङ्गुल्यः स्पृशेत् क्रमात् ।
अङ्गुष्ठेन चतस्रस्तु तर्जन्याङ्गुष्ठमेव च ॥

(मेरुतन्त्र ८।६)

## ८ अञ्जलि[2]

अञ्जलिरञ्जलिमुद्रा स्याद् वासुदेवाह्वया च सा ॥

(तन्त्रसार, परि० ५ मुद्राप्रकरण)

## ९ अनन्त[3]

उत्तानौ तु करौ कृत्वा अन्योन्यान्तरिताङ्गुलीः ।
कनिष्ठान्ते चाङ्गुष्ठम् अनन्तेति प्रकीर्तिता ॥

(विष्णुधर्मोत्तर पुराण ३३।८-९)

---

इन न्यास मुद्राओं के प्रयोग काल में उपास्य के मन्त्राक्षरों का भी प्रयोग किया जाता है ।

१. सर्वदेवसाधारणी इस मुद्रा का प्रयोग अङ्गन्यास के पूर्व तत्तत् उपास्य देवों के मन्त्राक्षरों के उच्चारण के साथ किया जाता है ।

दोनों हाथों के अङ्गुष्ठों से अपने-अपने हाथ की तर्जनी, मध्यमा, अनामिका, कनिष्ठा का क्रमशः स्पर्श करना चाहिये । तत् पश्चात् दोनों तर्जनियों से स्व-स्व अङ्गुष्ठों का स्पर्श करना चाहिये ।

कुछ साधक सम्प्रदायभेद के कारण इन मुद्राओं का कुछ भिन्न रूप से प्रयोग करते हैं । उनके अनुसार दाहिने हाथ की सभी अङ्गुलियों द्वारा बाँयें हाथ की सभी अङ्गुलियों का स्पर्श करना चाहिये । तदनुसार- अङ्गुष्ठ से अङ्गुष्ठ, तर्जनी से तर्जनी, मध्यमा से मध्यमा, अनामिका से अनामिका तथा कनिष्ठा से कनिष्ठा का स्पर्श करना चाहिये । यद्यपि इस विधि का शास्त्रीय-प्रमाण उपलब्ध नहीं हो सका है ।

२. दोनों हाथों को पुटाकर करके देवता के सम्मुख प्रदर्शित करना चाहिये । विष्णु के आवाहन के समय इसका प्रयोग होता है ।

३. दोनों हाथों को उठाकर परस्पराभिमुख करके सभी अङ्गुलियों को एक दूसरे से

## १० अपान

(द्रष्टव्या प्राणादिपञ्चमुद्रा ।)

## ११ अभय[1]

ऊर्ध्वीकृतवामहस्त - प्रसृतोऽभयमुद्रिका ।

(तन्त्रसार, परि० ५ मुद्राप्रकरण)

## १२ अमृता[2]

अनामामध्यमे द्वे तु अन्योन्यान्तरिते कृते ।
संयोज्य मध्यमे स्वाग्रं तर्जनीद्वयमेव च ।
कनिष्ठाद्ये तथा द्वे तु स्वाग्रेऽनाम्नि नियोजयेत् ।
अर्धस्थितौ तथाङ्गुष्ठौ अमृताख्या प्रकीर्तिता ।।

(विष्णुधर्मोत्तर पुराण ३३।५२-५३)

## १३ अमृतीकरण

(द्रष्टव्या गोमुद्रा ।)

---

बाँधना चाहिये तथा अङ्गुष्ठों को स्व-स्व कनिष्ठाओं पर स्थापित करना चाहिये । यह वैष्णवी मुद्रा अनन्त के लिये प्रयुक्त होती है ।

१. यह मुद्रा अनेकदेवसाधारणी है । अत्यन्त प्रसिद्ध भी है । उपास्य के ध्यान के पश्चात् इसका प्रदर्शन करना चाहिये ।

बाँयें हाथ को (करतल को देवताभिमुख रखते हुये) ऊपर उठाना चाहिये । सभी अङ्गुलियों को परस्पर सटा कर प्रदर्शित करना चाहिये ।

२. इस मुद्रा का स्वरूप लगभग योनि-मुद्रा-१ की भाँति है । अनामिका एवं मध्यमा को एक दूसरी ओर झुकाकर दोनों मध्यमाओं के शीर्ष को परस्पर मिलायें, तर्जनियों के शीर्ष को भी मिलायें, कनिष्ठाओं को अन्दर करके अनामिका पर स्थापित करें तथा दोनों अङ्गुष्ठों को मोड़कर कनिष्ठा पर स्थापित करें ।

## १४ अविघ्न (विघ्न)[1]

१. तर्जनीमध्यमासन्धिनिर्गताङ्गुष्ठमुष्टिका ।
अधोमुखीदीर्घरूपा मध्यमाविघ्नमुद्रिका ॥

(शारदातिलक, पटल १३)

२. तर्जनीमध्यमानामाकनिष्ठाङ्गुष्ठमुष्टिका ।
अधोमुखी दीर्घरूपा मध्यमाविघ्नमुद्रिका ॥

(तन्त्रसार, परि० ५ मुद्राप्रकरण)

## १५ अर्धचन्द्र[2]

कनिष्ठानामिकामध्यामाकुञ्चन् दक्षिणेन तु ।
करस्य तर्जन्यङ्गुष्ठे प्रसार्य क्रियते तु या ॥
सा मुद्रा ह्यर्धचन्द्राख्या ग्रहाणां प्रीतिदायिनी ॥

(कालिकापुराण ६६।६५-६६)

---

१. इस मुद्रा का प्रयोग गणपति के पूजन में किया जाता है। इसके दो प्रकार प्राप्त होते हैं—

(१) दाहिने हाथ की मुट्ठी बाँध कर तर्जनी एवं मध्यमा के संधि स्थान में अङ्गुष्ठ को प्रविष्ट कराना चाहिये। मध्यमा को सीधी एवं अधोमुखी रखना चाहिये। इस प्रकार अङ्गुष्ठ दन्त का तथा मध्यमा शुण्ड का प्रतीक बनता है। इसे दन्त मुद्रा भी कहते हैं।

(२) सभी अङ्गुलियों को मोड़कर मुट्ठी बाँधें पुनः मध्यमा को सीधी अधोमुख करके प्रदर्शित करें। इसमें दन्त का प्रदर्शन नहीं होता।

२. दाहिनी कनिष्ठा, अनामिका तथा मध्यमा को टेढ़ी करके करतल से संयुक्त करना चाहिये। तर्जनी तथा अङ्गुष्ठ को विपरीत दिशा में सीधे फैलाना चाहिये।

इस मुद्रा का प्रयोग ग्रहों के पूजन में, विशेषतः चन्द्रमा के पूजन में किया जाता है।

## १६ अर्घ-धेनु[1]

अनामिके कनिष्ठे च संयोज्य वायुना पुनः ।
मध्यमातर्जनीनां तु धेनुमुद्रेव बन्धनम् ॥

(कालिकापुराण ६६।७५-७६)

## १७ अलङ्कार

(द्रष्टव्या षोडशोपचार-मुद्रा ।)

## १८ अवगुण्ठन[2]

१. सव्यहस्तकृतामुष्टिर्दीर्घाधोमुखतर्जनी ।
अवगुण्ठनमुद्रेयमभितो भ्रामिता सती ॥

(मन्त्रमहोदधि २।७)

२. अन्तरङ्गुष्ठमुष्टिभ्यां सन्निरोधनरूपिणी ।
एतस्या एव मुद्रायास्तर्जन्यौ सरले यदि ॥
अवगुण्ठनमुद्रेयम् अभितो भ्रामिता सती ।

(तन्त्रोक्तनित्यपूजापद्धति धृत कौलावली)

---

१. दोनों हाथों की अनामिकाओं एवं कनिष्ठाओं के अग्र पर्वो को परस्पर संयुक्त करना चाहिये, पुनः बायीं तर्जनी के अग्रपर्व को दायीं मध्यमा से, तथा बायीं मध्यमा को दायीं तर्जनी के अग्रपर्व से मिलाना चाहिये ।

इसका प्रयोग चन्द्रमा के पूजन में होता है ।

२. द्रव्यसंस्कार के अवसर पर प्रयुक्त होने वाली इस मुद्रा के दो प्रकार प्राप्त होते हैं—

(१) दाहिने हाथ को मुष्टिबद्ध करके तर्जनी को दण्डवत् सीधी एवं अधोमुखी करना चाहिये तथा पूजनद्रव्य के चारों ओर घुमाना चाहिये ।

(२) दोनों हाथों की अङ्गुष्ठगर्भा मुट्ठी बाँध कर दोनों तर्जनियों को पूर्ववत् सीधी अधोमुखी रखकर द्रव्य के चारों ओर घुमाना चाहिये ।

१९ **आसन**[1]

आसनाख्या पद्‌ममुद्रा सूपविष्टः सुखासने।
स्व-स्व-जानुस्थितौ हस्तौ कालिकाभावधोमुखम् ॥

(मेरुतन्त्र ८।८६)

२० **आन्त्र**[2]

हस्तावधोमुखौ कृत्वा नाभिदेशे प्रसार्य च।
तर्जनीभ्यां नयेत् स्कन्धौ प्रोक्तैषाऽन्त्राख्य मुद्रिका ॥

(परशुरामकल्पसूत्र, पृष्ठ १२०)

२१ **ईशान**[3]

कनिष्ठानामिके द्वे द्वे अन्तरान्तरयोजिते।
आकुञ्चितान्तरिते योज्ये शेषे चैव प्रसारिते।
ईशानस्य भवेन्मुद्रा सर्वकर्मकरी शुभा ॥

(विष्णुधर्मोत्तर पुराण ३३।६१-६२)

२२ **ईशानी**[4]

मध्ये प्रसारितास्तिस्रो मुद्रेशानी प्रकीर्तिता।

(विष्णुधर्मोत्तर पुराणम् ३३।२८)

---

१. सभी देवताओं के पूजन काल में आसन मुद्रा का प्रयोग किया जाता है। चतुर्थ चरण का भाव सभवतः यह है कि काली की भाँति अनन्यमनस्क, सावधान एवं अधोमुख बैठना चाहिये। (यद्यपि इस स्थल पर ग्रन्थ का भाव पाठालोचन के पश्चात् ही स्पष्ट हो पायेगा।)

२. यह वैष्णवी मुद्रा है। भगवान् नृसिंह के पूजन में इस मुद्रा का प्रयोग ध्यान के पश्चात् किया जाता है। दोनों हाथों को अधोमुख करतल करके नाभि के पास फैला कर दोनों तर्जनियों से सम्पूर्ण उदरवक्षादि प्रदेशों का स्पर्श करते हुये कन्धों का स्पर्श करना इस मुद्रा का स्वरूप है।

३. दोनों हाथों की कनिष्ठा एवं अनामिकाओं को परस्पर मिलाकर मोड़ कर करतल लग्न करना चाहिये तथा तर्जनी एवं मध्यमा को प्रसारित रखना चाहिये। यह शैव मुद्रा है।

४. इसका वर्णन कौबेरी मुद्रा के पश्चात् है। अतः कौबेरी मुद्रा प्रदर्शित करते समय

## १८ क अस्त्र[1]

अङ्गुष्ठतर्जन्युदितो ध्वनिस्तु विष्वक् वियुक्तः कथितास्त्रमुद्रा ।

(सम्प्रदाय)

अस्त्रमुद्रा करद्वन्द्वं स्फोटे चापि तदुत्तरम् ।
तर्जन्या शब्दयेत्ताभ्यां ज्येष्ठाग्रवलिताग्रया ।।

(मेरुतन्त्र ८।२५)

## १८ ख असिवल्ली[2]

तर्जन्यङ्गुष्ठयोरग्रभागौ संयोज्य चाङ्गुलीः ।
अन्या आकुञ्चयेत् तिस्रः साऽसिवल्ली प्रकीर्तिता ।।

(कालिकापुराण ६६।८६)

## १८ ग आकर्षिणी।आकर्षणी[3]

मध्यमातर्जनीभ्यांस्तु कनिष्ठानामिके समे ।
अङ्कुशाकाररूपाभ्यां मध्यमे परमेश्वरि ।।

---

१. उक्त उद्धरण में प्रथम को छोटिका मुद्रा भी कहते हैं। इस मुद्रा का प्रयोग न्यास काल में तथा दिग्बन्ध के अवसर पर किया जाता है।

दिग्बन्ध के अवसर पर दाहिने हाथ के अङ्गुष्ठ एवं तर्जनी द्वारा चुटकी बजाते हुये अपने शिर के चारों ओर घुमाना चाहिये।

न्यास काल में वामकरतल पर दक्षिण हाथ के मध्यमा एवं तर्जनी द्वारा ध्वनि करे। तदनन्तर अङ्गुष्ठ और तर्जनी द्वारा दोनों हाथों से चुटकी बजाना चाहिये।

२. (दाहिनीं) तर्जनीं एवं अङ्गुष्ठ के अग्रभाग को परस्पर संयुक्त करके अन्य तीनों को मोड़कर मुष्टिबद्ध करना चाहिये।

इसका प्रदर्शन पितरों, रुद्रों एवं विश्वकर्मा के लिये किया जाता है—

पितृणामथ साध्यानां रुद्राणां विश्वकर्मणः ।
सर्वदा प्रीति जननी साऽसिवल्ली प्रकीर्तिता ।।

(कालिकापुराण ६६।८७)

३. इसकी तुलना कुण्डली मुद्रा (प्रथम) से की जा सकती है।

दोनों हाथों की कनिष्ठिका एवं अनामिका को अपने-अपने करतल से संयुक्त करें। उनके ऊपर अङ्गुष्ठ को स्थापित करें। दोनों हाथों की तर्जनीं को टेढ़ी एवं

अङ्गुष्ठं तु नियुञ्जीत कनिष्ठानामिकोपरि ।
इयं आकर्षणी मुद्रा त्रैलोक्याकर्षणी परा ॥
(तन्त्रसार पृ० ४३८, मन्त्रमहोदधि तरंग—१)

कनिष्ठामध्यमाङ्गुष्ठौ तर्जन्यौ विनतेऽर्धतः ।
मध्यमे सरले शेषा मुखयुक्तानुकर्षिणी ॥
(मेरुतन्त्र ८।१६)

मध्यमातर्जनीभ्यां च कनिष्ठानामिके समे ।
अङ्कुशाकाररूपाभ्यां मध्यमे परमेश्वरि ॥
(परशुरामकल्पसूत्र, पृष्ठ ६३६)

## १८ च आकाश

देखिये—नभो मुद्रा ।

## १८ छ आचमनीय

देखिये—षोडशोपचार मुद्रा

## १८ ज आभरण

देखिये—षोडशोपचार मुद्रा

## १८ झ आवाहन्यादिपञ्चमुद्राः[1]

[1]ऊर्ध्वाञ्जलिमधः कुर्यात् इयं आवाहनी भवेत् ।
इयं तु विपरीता स्यात् तदा वै स्थापनी भवेत् ॥

---

मध्यमा को दण्डवत् सीधी रखना चाहिये । (दे० — अङ्कुश) । तदनन्तर दोनों तर्जनियों के अग्रपर्व को अन्योन्याभिमुख रखना चाहिये ।

त्रिपुरा के पूजन में नवमुद्रा प्रदर्शन के अवसर पर इसका प्रयोग होता है ।

१. ये मुद्राएँ सभी सम्प्रदाय में अत्यन्त प्रचलित हैं । इन मुद्राओं के अनेक प्रकार भी तत्तत् ग्रन्थों मे उल्लिखित हैं; जिनका प्रयोग सम्प्रदायानुसार किया जाता है । इनका प्रथम प्रकार उपर्युक्त है । यथा—

१. देवता के सम्मुख बैठ कर दोनों हाथों की अङ्गुलियों को परस्पर संयुक्त

ऊर्ध्वाङ्गुष्ठमुष्टियोगः तदेयं सन्निधापनी ।
आन्तरङ्गुष्ठयुगलं तदेयं सन्निरोधिनी ॥
अनामामूलसंलग्नाङ्गुष्ठाग्राञ्जलिरीरिता ।
देवाह्वानकरी चैषा मुद्रावाहनसंज्ञिका ॥

(मन्त्रमहोदधि तरंग २, श्यामारहस्य, परिच्छेद २)

[3]सम्यक् प्रपुरितः पुष्पैः कराभ्यां कल्पितोऽञ्जलिः ।
आवाहनी समाख्याता मुद्रा देशिक सत्तमैः ॥
अधःमुखी कृता सैव प्रोक्ता स्थापनकर्मणि ।
आश्लिष्टमुष्टियुगला प्रोन्नताङ्गुष्ठयुग्मका ॥
सन्निधाने समुद्दिष्टा मुद्रेयं तन्त्रवेदिभिः ।
अङ्गुष्ठगर्भिणी सैव सन्निरोधे समीरिता ॥
उत्तानौ द्वौ कृतौ मुष्टी सम्मुखीकरणी स्मृता ।

(शारदतिलक २३।१०७-९)

[4]ऊर्ध्वाञ्जलिमधः कुर्यादियमावाहनी मता ।
इयं तु विपरीता स्यात्तदा वै स्थापनी मता ।

---

करके अङ्गुल्यग्रों को अधोमुख करना 'आवाहनी' मुद्रा है । आवाहन काल में हाथ में कुछ पुष्प भी होने चाहिये ऐसा गन्धर्व तन्त्र का मत है—

आवाहन समयेऽञ्जलौ पुष्पमपि निधापयेत् ।

दोनों हाथ की अंगुलियों को मोड़कर ढीली मुट्ठी बन्द करना 'सन्निधापनी' है ।

अङ्गुष्ठगर्भित मुट्ठी बाँधना 'संन्निरोधिनी' है ।

सन्निरोधिनी के ही अङ्गुष्ठों को दण्डवत् उत्तान करना 'सम्मुखीकरणी' है ।

३. पुष्प भरी हुई अञ्जलि 'आवाहनी' मुद्रा है ।

अन्य पूर्ववत् ।

४. यह 'प्रथम प्रकार' की तरह है ।

मिलितं मुष्टियुगलं सन्निधापनरूपिणी ।
अन्तरङ्गुष्ठमुष्टिभ्यां सन्निरोधनरूपिणी ।
एतस्या एव मुद्रायास्तर्जन्यौ सरले यदा ।
सव्यापसव्यभ्रमणान्मुद्रेयमवगुण्ठनी ॥

(ज्ञानार्णवतन्त्र ४।३१-३४)

²हस्तद्वयं चोर्ध्वमुखं ऋज्वङ्गुलियुतं करम् ।
अङ्गुल्यग्राणि भुग्नानि कनिष्ठामूलभागतः ॥
अङ्गुष्ठाग्रसमायोगात् मुद्रैषावाहनी मता ।
अधोमुखी चेयमेव स्थापनाख्या समीरिता ।
मुष्टिद्वयोदरयुता भवेत् सा सन्निधापनी ।
इयमङ्गुष्ठगर्भा तु सन्निरोधनरूपिणी ॥
इयमेवोत्तानरूपा सम्मुखीकरणाभिधा ॥

(परशुरामकल्पसूत्र ७।२१. भाष्य)

---

इसी अञ्जलि को खोलकर अधोमुख करतल अधोमुखकरना 'स्थापनी' मुद्रा है ।

देवता के सम्मुख दोनों करों को मुष्टिबद्ध करके तथा परस्पर संयुक्त कर अङ्गुष्ठों को दण्डवत् ऊर्ध्व करना 'सन्निधापनी' है ।

अङ्गुष्ठगर्भ मुष्टियुगल 'सन्निरोधिनी' है ।

आवाहन मुद्रा में अञ्जलि बनाते समय अनामिका के मूल पर्व पर अङ्गुष्ठाग्र को स्थापित करना चाहिये ।

इस प्रथम प्रकार में चार ही मुद्राओं का वर्णन है ।

२. दोनो हाथों के करतल को ऊर्ध्व मुख, अङ्गुलियों को सीधी एवं परस्पर सटी हुयी, अङ्गुष्ठाग्र को कनिष्ठा के मूल पर्व पर स्थापित करना चाहिये । यह 'आवाहनी' मुद्रा है ।

इसी को अधोमुख करतल करना 'स्थापनी' मुद्रा है ।

२३ ## उन्मादिनी[1]

सम्मुखौ तु करौ कृत्वा मध्यमामध्यमेऽनुजे ।
अनामिके तु सरले तद्वहिस्तर्जनीद्वयम् ।।
दण्डाकारौ तथाङ्गुष्ठौ मध्यमानखदेशगौ ।
मुद्रेयमुन्मादिनी नाम्ना कर्षिणी सर्वयोषिताम् ॥

(तन्त्रसार, परि० ५ मुद्राप्रकरण)

कनिष्ठाग्रे तु चान्योन्यं सम्प्रसारितहस्तयोः ।
मध्यमाभ्यां दृढं बध्वानामिकाग्रे तु योजयेत् ॥
तर्जन्यऽनामिकाग्रे तु प्रापयेन्मध्यमोपरि ।
अन्योन्याङ्गुष्ठकौ लग्नौ मुद्रा चोन्मादिनी मता ॥

(मेरुतन्त्र ८।४३-४४)

२४ ## कण्ठ[2]

सा कण्ठमुद्रा हस्ताभ्यां सर्वकण्ठो निबध्यते ।
यत्रैकमुष्टिरङ्गुष्ठो दक्षो वामसमाश्रितः ॥

(मेरुतन्त्र ८।४)

---

हाथों की जो स्थिति होती है; वैसी बनाकर, तीनों अङ्गुलियों को फैलाना चाहिये ।

१. सर्वप्रथम दोनों हाथों को परस्पराभिमुख करके प्रसारित करें, दोनों कनिष्ठाओं को अपने-अपने हाथों की मध्यमा के मध्य-पर्व पर स्थापित करके, दोनों मध्यमाओं से दोनों कनिष्ठाओं को बाँध लेना चाहिये । दोनों अनामिकाओं को सीधी रखते हुये उनके अग्र-पर्वों को परस्पर संयुक्त रखना चाहिये । इसी प्रकार दोनों तर्जनियाँ भी अनामिकाओं के बहिर्भाग अर्थात् नखों से मिली होनी चाहिये । दोनों अङ्गुष्ठों को दण्डवत् सीधा करके मध्यमा के अग्र-पर्व पर स्थापित करना चाहिये ।

इस मुद्रा का प्रयोग श्रीकुल, काली कुल दोनों में प्रचलित है । किन्तु प्रमुखतः भगवती काली के पूजन क्रम में इसका प्रचलन है ।

२. यह शिवपूजोपयोगिनी मुद्रा है । यह मुद्रा पर्याप्त अभ्यास के बाद ही बन पाती

२५ **कच्छप**

(द्रष्टव्या-कूर्ममुद्रा ।)

२६ **कपाल[1] (कापालिका)**

**पात्रवद् वामहस्तं तु कृत्वाङ्गं वामके तथा।**
**निधायोच्छ्रितवत् कुर्यान्मुद्रा कापालिका मता ॥**

(तन्त्रसार, पृष्ठ ४३१)

२७ **कपिल[2]**

**तर्जन्यङ्गुष्ठयोर्मध्ये मध्यमां तु प्रपीडयेत् ।**
**प्रसारयेदनामाञ्च पश्चात्तस्याः कनिष्ठिकाम् ।**
**परस्परं च दूरस्थे मुद्रैषा कापिली स्मृता ॥**

(जयाख्य-संहिता ८।२६-२७)

२८ **करकच्छप**

(द्रष्टव्या—कूर्ममुद्रा ।)

---

है । दोनो हाथों से कण्ठ को लपेट कर दाहिने अङ्गुष्ठ को बाँये हाथ से पकड़ना इसका स्वरूप है ।

१. इसे कापालिक, कपाली, कापालिनी आदि विविध नामों से जाना जाता है । काली एवं भैरव के पूजन में इस मुद्रा का प्रयोग होता है ।

२. दाहिने हाथ की मध्यमा को तर्जनी एवं अङ्गुष्ठ से बाँधना चाहिये । अनामिका एवं कनिष्ठा को परस्पर दूर रखते हुये प्रसारित करना चाहिये ।

इस वैष्णवी मुद्रा को अणिमादि-सिद्धिकारिणी कहा गया है ।

**सर्व सिद्धिकरी ह्येषा अणिमादिषु साधनी ।**

(जयाख्य संहिता ८।२)

२९ **कलश**[1]

**दक्षाङ्गुष्ठं कराङ्गुष्ठे क्षिप्त्वा हस्तद्वयेन तु ।**
**सावकाशां एकमुष्टिं कुर्यात् सा कुम्भमुद्रिका ।।**

(तन्त्रसार, पृष्ठ ४३६)

**मुष्ट्योरूर्ध्वीकृताङ्गुष्ठे तर्जन्यग्रेषु विन्यसेत् ।**
**सर्वरक्षाकरी ह्येषा कुम्भमुद्रा प्रकीर्तिता ।।**

(श्यामारहस्य, परिच्छेद ३)

**वामहस्तकृता मुष्टिर्दक्षहस्तेन वेष्टयेत् ।**
**कलशाख्या भवेन्मुद्रा सर्वपापहरा शुभा ।।**

(तन्त्रोक्त-नित्य-पूजा-पद्धति-धृत गोतमीयतन्त्र)

३० **कवच**[2]

**कवचाख्या त्वियं मुद्रा ह्यङ्गुल्यकृत नालिकाः ।**
**स्कन्धादानाभिपर्यन्तं पाण्योस्तु प्रक्रमो भवेत् ।।**

(मेरुतन्त्र ८।१०)

---

१. यह मुद्रा सर्वदेव साधारणी है । इसके ३ प्रकार बताये गये हैं । यथा—

(१) दोनों हाथों को लपेट कर, ढीली मुट्ठी बनाकर. बाँये अङ्गुष्ठ पर दाँया अङ्गुष्ठ रखना चाहिये ।

(२) सावकाशा-मुष्टि के दोनों अङ्गुष्ठ तर्जनियों के अग्रपर्वों पर स्थापित करना चाहिये ।

(३) बाँये हाथ की ढीली मुट्ठी बाँध कर उसे दाहिने हाथ से लपेटना चाहिये ।

तीनों प्रकारों में स्वरूप कुम्भ सा ही बनता है । सभी देवताओं के अभिषेक कर्म में इसका प्रयोग होता है तथा इसे 'सर्वरक्षाकरी' कहा गया है ।

२. दोनों हाथों की सभी अङ्गुलियों को सटा कर परिवर्त क्रम से स्कन्ध का स्पर्श कवच मुद्रा है । इसका प्रयोग न्यास काल में होता है ।

## ३१ कस्तूरी[1]

कस्तूरी क्रूर संकोची ... ... ... ... ।

(तन्त्रोक्त-नित्य-पूजा-पद्धति-धृत श्रीतत्त्व चिन्तामणि)

## ३२ काम[2]

कामाख्या संपुटौ हस्तौ मध्यमे पृष्ठगे यदा ।
तर्जन्यौ मध्यमासंस्थमङ्गुष्ठयुगलं यदि ।।

(मेरुतन्त्र ८।७१)

---

१. यद्यपि कस्तूरी वैष्णवी मुद्राओं में परिगणित है तथा भगवान् वारह के लिये प्रयुक्त होती है, किन्तु इसका प्रयोग अभिचारपरक अनुष्ठानों में हवन के समय किया जाता है । इसीलिये शूकरी नाम से इस मुद्रा की परिगणना हवन मुद्राओं में की गई है । पाँचों अङ्गुलियों के अग्रभाग को मिलाकर शूकराननवत् बनाना इसका स्वरूप है ।

'तिस्रो मुद्राः स्मृता होमे मृगी हंसी च कस्तूरी ।'

(तन्त्रोक्तनित्यपूजापद्धति धृत श्रीतत्त्वचिन्तामणि)

तुलनीय—'तस्रो मुद्राः स्मृता होमे मृगी हंसी च शूकरी ।'

(आगम रहस्य, पटल २६)

'अभिचारे शूकरी स्यात् विद्वेषोच्चाटनादिषु ।'

(आगम रहस्य, पटल १४)

२. दोनों हाथों को परस्पर अञ्जलि बद्ध करके बाँयीं तर्जनी बायीं मध्यमा के ही पृष्ठ पर स्थापित करना चाहिये। इसी प्रकार दाहिनीं तर्जनी उसी हाथ की मध्यमा पर स्थापित करना चाहिये । दोनों अङ्गुष्ठों को स्व-स्व मध्यमाओं के अग्रभाग पर स्थापित करना चाहिये । यह काम-मुद्रा का स्वरूप है । इसे सर्व-देव प्रियङ्करी कहा जाता है । यथा—

हस्तौ तु सम्पुटौ कृत्वा प्रसृताङ्गुलिकौ तथा ।
तर्जन्यौ मध्यमापृष्ठे अङ्गुष्ठौ मध्यमाश्रितौ ।
काममुद्रेयमुदिता सर्वदेवप्रियङ्करी ।।

(तन्त्रसार, पृष्ठ ४३५ तथा आगम रहस्य, पृष्ठ ४१२)

यद्यपि इसे वैष्णवी मुद्राओं में परिगणित किया जाता है ।

३३ **कालकर्णी**[1]

**कालकर्णी भवेन्मुष्ट्योरङ्गुष्ठावुन्नतौ यदा ।**
**पार्श्वयोश्चापि संलग्नौ द्वावेवाभिमुखौ तदा ।।**

**(मेरुतन्त्र ८।१६)**

३४ **कुन्त**[2]

**मुष्ट्योरूर्ध्वौ कृतोऽङ्गुष्ठौ तर्जन्यग्रे तु विन्यसेत् ।**
**सर्वरक्षाकरी ह्येषा कुन्तमुद्रा प्रकीर्तिता ।।**

**(आगम रहस्य, पृष्ठ ४०४)**

३५ **कुण्ड**[3]

**सर्वाङ्गुलीस्तु संयोज्य दक्षिणस्य करस्य च ।**
**कियद् भागं तथानम्य तलं कुर्यात् तु कुण्डवत् ।**
**समाख्याता कुण्डमुद्रा बुधवाणीशिवप्रिया ।।**

**(कालिका पुराण ६६।७७-७९)**

---

१. दोनों हाथों की पृथक्-पृथक् मुट्ठी बाँध कर इन मुट्ठियों को परस्पर मिलना चाहिये । दोनों अङ्गुष्ठों को दण्डवत् उच्छ्रित एवं स्वाभिमुख रखना चाहिये ।

तुलनीय—तन्त्रसार, पृष्ठ ४३६-७ ।

**'अङ्गुष्ठावुन्नतौ कृत्वा मुष्टिसंलग्नयोर्द्वयोः ।**
**तावेवाभिमुखौ कुर्यान्मुद्रैषा कालकर्णिका ।।'**

इस मुद्रा का प्रयोग विघ्नोत्सारण के समय किया जाता है । यह प्रमुखतया शाक्तसम्प्रदाय में प्रचलित है ।

**'कालकर्णी प्रयोक्तव्या विघ्नप्रशमकर्मणि ।'**

(आगम रहस्य, पृष्ठ ४०४)

२. **रक्षणे कुन्त मुद्रोक्ता ...... ।।** (आगम रहस्य, पृष्ठ ४०४)

इस सर्वदेवसाधारणी मुद्रा का प्रयोग पूजनारम्भ में किया जाता है ।

३. बुध, सरस्वती एवं शिव के पूजन में प्रयुक्त होने वाली इस मुद्रा को ऊर्ध्व करतल करके प्रदर्शित करना चाहिये ।

